होकर अपने कार्यों को अच्छी प्रकार करता है। जिससे सम्पूर्ण विकार क्षीण होकर शरीर निर्मल रोगरहित हो जाता है। इस प्रकार प्राणायाम रोग के मूल को ही समाप्त कर मनुष्य को निश्चिन्त बना देता है। ऊपर हमने स्वस्थ मनुष्य के लिये प्राणा-याम की उपयोगिता पर विचार किया अब हम यह बताने का यत्न करेंगे कि उत्पन्न हुये रोगों को प्राणायाम के द्वारा नष्ट कर शारीरिक शक्तियों का विकास किस प्रकार किया जा सकता है।

## सर्वव्याधिनिवारक प्राणायाम

चाहे शरीर के किसी भी अङ्ग में किसी भी प्रकार की व्याधि हो उसे दूर करने के लिये निम्न क्रिया करनी चाहिये। सर्वप्रथम शरीर को कुछ शिथिल करके गहरा श्वास लो फिर जिस स्थान पर पीड़ा वा व्याधि हो उस पर अपना हाथ रखो। फिर अपनी चित्त की वृत्ति को व्याधि के स्थान पर स्थिर करो।

मान लो तुम्हारी छाती में दर्द है। तो उस समय शरीर के किसी भी अवयव की ओर ध्यान न ले जाकर केवल छाती की ओर मन लेगाओ। ऐसा प्रतीत होने लगे कि छाती को छोड़ शरीर का और कोई अवयव है ही नहीं। इस प्रकार वह अङ्ग तुम्हारी चित्त-वृत्ति का केन्द्र बन जावेगा। मन की वृत्ति के अनुसार सूक्ष्म प्राण की गति पीड़ा स्थल की ओर हो जावेगी। जिस प्रकार सामान्य कांच के अन्दर सूर्य किरणों को संगृहीत करने की शक्ति न होने से अग्नि उत्पन्न नहीं हो सकती, किन्तु सूर्यकान्त काँच के द्वारा धूप में थोड़े समय में ही अग्नि उत्पन्न हो जाती है इसी प्रकार सारे शरीर में फैला हुआ प्राण रोग निवारण में असमर्थ था। ध्यान के द्वारा एक स्थान पर केन्द्रित करने से अद्भुत परिणाम दिखाई देता है। जिस स्थान पर व्याधि है वहां पर मन की वृत्ति केन्द्रित करके यह

दृढ़ धारणा करें कि रोग हमारे शरीर से निकलकर प्रश्वास द्वारा दूर हो रहा है तथा जो श्वास हम ग्रहण कर रहे हैं उसके द्वारा शक्ति प्राप्त हो रही है। इस प्रकार तुम आत्मविश्वास के साथ तीव्र आज्ञा दो कि सम्पूर्ण व्याधि मेरे शरीर से निकल जावे। फिर उसके बाद बिना किसी संकोच के यह अनुभव करें कि व्याधि शरीर से बाहर निकल रही है। इस प्रकार क्रिया करने से तुम्हारी मानसिक शक्ति बढ जावेगी। प्राण मनकी वृत्ति अनुसार पीड़ा स्थल पर अपना कार्य करना आरम्भ कर देगा और आप स्वास्थ्य लाभ करेंगे। इस प्रकार आप प्रत्येक रोग पर इस क्रिया का प्रयोग कर सकते हैं। इच्छाशक्ति जितनी बलवती होगी उतनी शीघ्रता से प्राण भी अपना कार्य करेगा तथा शीघ्र ही लाभ प्रतीत होने लगेगा। कदाचित् शीघ्र लाभ न भी हो तो भी इस क्रिया को शीघ्र मत छोड़ो। क्योंकि फलप्राप्ति में विलम्ब होने का कारण क्रिया की शिथिलता ही है। क्रिया को दीर्घकाल तक श्रद्धापूर्वक करने पर सफलता अवश्य मिलती है। इस रीति के द्वारा प्रत्येक व्याधि को दूर किया जा सकता है।

## बुद्धिवर्धक प्राणायाम

ब्रह्मचर्य पालन न करने से, निरन्तर बौद्धिक परिश्रम अत्यधिक करने से, चिन्ता-शोक-भय-क्रोध-लोभ-मोह आदि मानसिक विकारों द्वारा अभिभूत होने से, मन को एक विषय में केन्द्रित न करने से, उदर की शुद्धि ठीक प्रकार न होने से, भूख न लगने से, शरीर के अतिकृश होने से, मद्य-मांस-तम्बाकू आदि मादक द्रव्यों का सेवन करने से, किसी भयंकर चोट के आघात से तथा अन्य इसी प्रकार के विपरीत आहार विहार से मनुष्य के वात पित्त दोष कुपित होकर मस्तिष्क के ज्ञानतन्तुओं को शिथिल कर देते हैं, जिससे सिर

में भारीपन, मानसिक एवं शारीरिक थकान, स्मरणशक्ति का न्यून होना, सुनी और देखी हुई वस्तु को शीघ्र भूल जाना, बौद्धिक कार्यों में मन का न लगना आदि लक्षण प्रकट होते हैं जिनसे मनुष्य हर समय चिन्तित एवं निराश रहता है। इस प्रकार के व्यक्ति को निम्न प्रकार का प्राणायाम करना चाहिये।

इस विषय में महर्षि दयानन्द जी महाराज सत्यार्थप्रकाश के तृतीय समुल्लास में विद्यार्थियों के लिये प्राणायाम विधान करते हुए लिखते हैं—"चौथा बाह्याभ्यन्तराक्षेपी" अर्थात् जब प्राण भीतर से बाहर निकलने लगे तब उसके विरुद्ध न निकलने देने के लिये बाहर से भीतर ले, और जब बाहर से भीतर आने लगे तब भीतर से बाहर की ओर प्राण को धक्का देकर रोकता जाये। ऐसे एक दूसरे के विरुद्ध क्रिया करें तो दोनों की गति रुककर प्राण अपने वश में होने से मन और इन्द्रियां भी स्वाधीन होते हैं। बल पुरुषार्थ बढ़कर बुद्धि तीव्र सूक्ष्म रूप हो जाती है कि जो बहुत कठिन और सूक्ष्म विषय को भी शीघ्र ग्रहण करती है। इससे मनुष्य शरीर में वीर्य वृद्धि को प्राप्त होकर स्थिर बल पराक्रम, जितेन्द्रियता, सब शास्त्रों को थोड़े ही काल में समझ कर उपस्थित कर लेगा। स्त्री भी इस प्रकार योगाभ्यास करे।"

यहां महर्षि ने प्राणायाम से स्पष्ट ही बुद्धि बढ़ने का निर्देश किया है, जो कि अनुभूत एवं प्रामाणिक है। इस प्राणायाम की विस्तार से हम चतुर्थ अध्याय में चर्चा कर चुके हैं। इसके अतिरिक्त प्रातःकाल जलनेति, उज्जायी प्राणायाम, शीर्षासन, वृक्षासन, सर्वांगासन, मत्स्यासन, हलासन, चक्रासन आदि भी अत्युपयोगी हैं। मस्तिष्क को हानि पहुंचानेवाला सब आहार विहार बन्द कर देना चाहिये। मन में यह दृढ़ विश्वास रखना आवश्यक

है कि मेरी बुद्धि किसी से कम नहीं तथा शनैः शनैः बढ़ रही है। काम क्रोध चिन्ता आदि मानसिक आवेशों से पृथक् होकर सदैव प्रसन्नचित्त रहने का अभ्यास करें।

भोजन पौष्टिक सात्विक और स्निग्ध करें। ब्रह्मचर्यपालन में विशेष निष्ठा से प्रवृत्त हों।

## ऊर्ध्वरेता प्राणायाम

ऊर्ध्वरेता बनने की विधि से पूर्व वीर्य के विषय में कुछ जानकारी प्राप्त करना आवश्यक है। वीर्य प्राणिमात्र का जीवन तत्त्व है। इस वीर्यरूपी बीज के बिना संसार के किसी भी पदार्थ की उत्पत्ति, रक्षा और जीवन नहीं रह सकता। इसको शास्त्रों में बीजत्व, वीरत्व ओजस् बल, तेज, शुक्र, पवित्रता, रेतस्, कान्ति, बिन्दु, भर्ग आदि नामों से कहा है। उपर्युक्त सभी नाम मानव जीवन की दिव्य अलौकिक शक्तियों के सूचक हैं। यह दिव्यशक्ति हमारे भोजन का सारतत्त्व है। इस वीर्य की ऊर्ध्व एवं अधः नाम से दो गतियां होती हैं। दूषित आहार विहार एवं कुसंस्कारों से जहां वीर्य अधोगति को प्राप्त होता है वहां प्रयत्नविशेष करने से वीर्य की ऊर्ध्वगति भी हो जाती है।

ऊर्ध्वरेता होने की एक विशेष विद्या है। जिससे वीर्य की गति सदा के लिये ऊर्ध्व हो जाती है। उसी विद्या की झलक व रूपरेखा आदर्श ब्रह्मचारी महर्षि दयानन्द के ग्रन्थों में मिलती है। अनेक वर्ष इसकी खोज तथा अनुभव मैं भी करता रहा हूं। इसका अनुभव मेरे अनेक ब्रह्मचर्यप्रेमी साथियों ने किया व कराया है। जिसने इसका अनुभव किया, उसी ने इसकी मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है। जो इसका दीर्घकाल तक श्रद्धापूर्वक और निरन्तर सेवन करेगा वह निश्चयपूर्वक ऊर्ध्वरेता हो जायेगा। उसकी इच्छा के बिना वीर्य का एक बिन्दु भी उसके शरीर से बाहर नहीं निकल सकता।

उस विधि का कुछ भाग ब्रह्मचर्यप्रेमियों के लाभार्थ नीचे देता हूं।

यह एक प्राणायाम की विधि है। इसके केवल पढ़ने मात्र से कार्य नहीं चलेगा। ब्रह्मचर्य के अन्य नियमों के पालन के साथ प्राणायाम का प्रतिदिन अभ्यास करना होगा। आजकल "मातृमान् पितृमान् आचार्यवान् पुरुषो वेद" के अनुसार सन्तान का निर्माण नहीं होता। माता-पिता बालकों को उत्पन्न करने में ही अपने कर्त्तव्य ही इतिश्री समझ बैठे हैं। ब्रह्मचर्यविहीन माता-पिता द्वारा उत्पन्न बालक दुर्बल, रोगी एवं अल्पायु होते हैं। बीज में ही दोष होने के कारण प्रायः बालकों की प्रवृत्ति संयम, चरित्र, ब्रह्मचर्य पालन की ओर न होकर स्वभाव से विषय-वासना की ओर होती है। तथा दुर्भाग्य से उन्हें चरित्र-पूर्ण गुरुकुल का वातावरण उपलब्ध न होकर शिक्षा के नाम पर सह-शिक्षा की तीव्र भट्टी से गुजरना पड़ता है। जिसके परिणामस्वरूप १५, १६ वर्ष की आयु में पहुँचते पहुँचते प्रत्येक बालक का शरीर कामाग्नि से जलने लगता है, शरीर के अन्दर जमा हुआ वीर्य पिघलने लगता है। जैसे शीत में जमा हुआ घृत अग्नि पर रखने से पिघलकर पतला हो जाता है तथा छिद्रयुक्त पात्र से बाहर निकल जाता है। इसी प्रकार छोटे-छोटे बालकों में भी दुष्टविचारों एवं कुचेष्टाओं के कारण वीर्य पतला होकर बहने लगता है और नाभि के नीचे मूत्राशय के समीप जो वीर्य का कोष (खजाना) है उसमें ठहरने लगता है और वीर्य से वीर्यकोष भर जाता है। यह वीर्य फिर लौट कर ऊपर नहीं जाता और स्वप्नदोषादि के द्वारा बाहर निकल जाता है। इसी प्रकार वीर्य का कोष बार-बार भरता और खाली होता रहता है। यह वीर्य जो शरीर का राजा है जिसे शरीर का अंग बनाना था। जो २५ वर्ष की आयु से पहले कभी भी वा आयु भर शरीर से बाहर नहीं निकल सकता था तथा जो ऊर्ध्वगति

होकर शरीर और मस्तिष्क की शक्ति का रूप धारण करता, आज इच्छा के विरुद्ध और शरीर का सार अमृतरूपी वीर्य मूत्र के समान बुरी तरह टपक-टपक कर निकल रहा है, ऐसी अवस्था में बालक और युवक धाड़ मारकर रोते और चिल्लाते हैं।

उनके आंसू पूंछने के लिए यह ऊर्ध्वरेता होने का गुप्तरहस्य कर्त्तव्यभावना से लिख रहा हूं। इससे शुक्राशय (वीर्य के खजाने) में पड़ा हुआ वीर्य फिर ऊपर को जाने लगेगा। जैसे दीपक का तैल जाता है। यह ऋषियों की गुप्तविद्या है जो आज लाखों रुपये खर्च करने पर नहीं मिलती। ब्रह्मचर्य के दीवाने इसकी रक्षा करने में रात-दिन एक कर देते हैं, भयंकर से भयंकर पर्वतों की गुफाओं और कन्दराओं को छान मारते हैं तब जाकर इसका भेद मिलता है। इसलिए इसको पढकर व्यर्थ न समझ लेना, इसका श्रद्धापूर्वक अभ्यास करो। इससे स्वप्नदोषादि रोगों से अवश्य ही पिंड छूट जायेगा और वीय-रक्षा में सफल हो जाओगे। विधि इस प्रकार है—

पहले सिद्धासन से बैठ जाओ। जिसकी विधि तीसरे अध्याय में लिखी जा चुकी है। यदि केवलमात्र इस सिद्धासन का ही अभ्यास किया जाये तो यह भी वीर्यरक्षार्थ तथा स्वप्नदोष को दूर करने में अत्यन्त हितकर है। उसके पश्चात् बाह्यविषय या बाह्यकुम्भक प्राणायाम करें। जिसकी विधि का उल्लेख हम चतुर्थ अध्याय में कर चुके हैं। ऊर्ध्वरेता बनने के लिये इस प्राणायाम के आदि से अन्त तक एक विशेष क्रिया का ध्यान रखना तथा अभ्यास करना है।

श्वास निकालने से पूर्व जो नाभि के नीचे मूलाधार को खींचा था उसे निरन्तर खींचे ही रखना है। ढीला नहीं छोड़ना। जितने समय तक अथवा जितने भी प्राणायाम करें मूलाधार जो खींचे ही रखें। पहले-पहले कुछ कठिनाई प्रतीत होगी किन्तु कुछ दिनों के

अभ्यास से सरलता से कर सकेंगे। फिर मूलाधार को खींचने से तथा गुदा खिची रहेगी और वीर्य कोष जहां ठहरता है वह भी ऊपर को खिचा रहेगा। मूलधार खींचते समय नाभि से नीचे ध्यान करें कि हम वीर्य को ऊपर की ओर खींच रहे हैं। कुछ समय के अभ्यास के बाद वीर्य ऊपर को यथार्थ में खिचने तथा जाने लगेगा और आगे चलकर आप पूर्णरूपेण ऊर्ध्वरेता बन जावेंगे। वीर्य ऊपर को बहने लगेगा। वीर्यकोष में वीर्य आना ही बन्द हो जावेगा। फिर आपकी इच्छा के बिना एक बिन्दु भी बाहर नहीं निकल सकता। स्वप्नदोष प्रमेह आदि रोग तो हो ही कैसे सकते हैं। ऐसी अवस्था भी आवेगी कि कभी स्वप्नदोष होने का अवसर आवेगा तो अर्धनिद्रा में आप मूलाधार को खींच लेंगे। आखें खुल जावेंगी, स्वप्नदोष से बच जावेंगे। आप की विजय होगी। आपकी विजय और हार आपके अभ्यास के ऊपर है। एक वर्ष तक इस बाह्य (रेचक) प्राणायाम का अभ्यास करें। उसके पश्चात् द्वितीय आभ्यन्तर प्राणायाम करें और इसी क्रम से तृतीय स्तम्भ-वृत्ति तथा चतुर्थ बाह्याभ्यान्तरविषयाक्षेपी प्राणायाम करें। सब प्राणायामों का अभ्यास करने पर आप निश्चित रूप से ऊर्ध्वरेता हो जावेंगे। इस प्राणायाम की जितनी प्रशंसा की जाये थोड़ी है। सब ऋषियों और विशेषतया पूज्यपाद महर्षि दयानन्द की कृपा है जो ऐसी विद्या इस गिरे हुए संसार को मिली है। इस प्राणायाम के प्रभाव से जहां स्वप्नदोषादि रोग दूर होंगे वहां शरीर में वीर्य वृद्धि को प्राप्त होकर स्थिर बल पराक्रम और जितेन्द्रियता की प्राप्ति होगी। इसका अभ्यास सब युवकों विद्यार्थियों तथा ब्रह्मचर्य प्रेमी स्त्री पुरुषों को करना चाहिये। यह वीर्यरक्षा का सर्वोत्तम साधन और परम औषध है। इसके अतिरिक्त पद्मासन, सिद्धासन, सर्वांगासन, ऊर्ध्व पद्मासन, हलासन, शीर्षासन, योगमुद्रा आदि

आसन तथा उज्जायी, भस्त्रिका आदि प्राणायाम भी अति हितकारी होते हैं। यदि वीर्यविकार के कारण शरीर में जलन होती हो तो भस्त्रिक के स्थान पर शीतली प्राणायाम करना लाभदायक है। विचार शुद्ध पवित्र रखें, लालमिर्च, गुड़, शक्कर, प्याज, लहसुन आदि उत्तेजक पदार्थों का सेवन न करें। प्राणायाम में विशेष सफलता चाहने के इच्छुक नमक का सेवन भी छोड़ दें।

## मलबद्धतानाशक प्राणायाम

भोजन में अति जलपान करने से, नितान्त शुष्क भोजन करने से, अति परिश्रम करने से, विष्टम्भी एवं गरिष्ठ भोजन करने से, शौच आदि के वेग को रोकने से तथा अन्य भोजन के नियमों का पालन न करने से उदरस्थ वायु कुपित होकर उदर में मल को सुखा देता है। जिसके कारण से शौच (पुरीष) नहीं निकलता अथवा बहुत देर प्रतीक्षा करने पर थोड़ा सूखा मल निकलता है। इसी को बुद्धिमान् कब्ज वा मलबद्धता कहते हैं। हमारी आंतों के भीतर छोटे-छोटे ग्राहक अंकुर लगे रहते हैं जिनका कार्य भोजन से रस खींचकर यकृत् में भेजना है। वहां जाकर यह रस रंजकपित्त से रंगा जाकर रक्त के रूप में परिवर्तित हो जाता है। जब ये ग्राहक अंकुर भोजन से रस ग्रहण कर लेते हैं तो अपानवायु द्वारा मलभाग मलाशय में चला जाता है और वहां से गुदा मार्ग द्वारा बाहर निकल जाता है। जिस मनुष्य को मलबद्ध रोग होता है उसकी आंतें मल को नहीं छोड़ती हैं, मल उन्हीं में चिपका रहता है, ग्राहक अंकुर अपना कार्य करते रहते हैं जिससे दूषित एवं दुर्गन्धित रस भी चूसकर यकृत् में भेज दिया जाता है। पुनः आगे की रक्त आदि सब धातुयें दूषित हो जाती हैं। मनुष्य नितान्त निस्तेज, उत्साहहीन, दुर्बल बन जाता है, वास्तविक क्षुधा बन्द हो जाती है। भोजन

से पूर्व कुछ क्षुधा प्रतीत होती है किन्तु भोजन में रुचि एवं स्वाद नहीं रहता। आयुर्वेद के अनुसार कब्ज अनेक रोगों की जननी है। आज भारत में करोड़ों मनुष्य इस रोग से पीड़ित हैं, अरबों रुपया कब्जनाशक औषधियों पर व्यय होता है। कब्ज का रोगी ब्रह्मचर्य पालन में तो सफल हो ही नहीं सकता। वैसे तो प्रत्येक प्राणायाम कब्ज को समूल नष्ट करने का सामर्थ्य रखता है। किन्तु कब्ज ही को दूर करने के लिए यहां एक विशेष प्राणायाम लिखते हैं। विधि इस प्रकार है—

सुख पूर्वक स्वस्तिक आदि किसी भी आसन से बैठकर दोनों हाथों को घुटनों पर जमाकर रखें। सर्वप्रथम पूरक प्राणायाम करें तथा वायु छाती में भरकर उदर में ले जावें। उदर को वायु से अधिकाधिक फुलादें, फिर रेचक करें। रेचक करने पर पेट को बिल्कुल सिकोड़कर पीठ के साथ मिला दें। मूलवन्ध एवं उड्डियान बन्ध ठीक प्रकार लगे हों, उसके बाद पुनः पूरक करें और उदर वायु से फुला दें तथा इसी प्रकार पुनः रेचक करके मूलाधार संकोच करें। इस प्राणायाम को २५ से १०० वार तक किया जा सकता है इसके अभ्यास से कुछ ही दिनों में आंतों में शक्ति आजाने से पुरानी से पुरानी कब्ज भी दूर हो जावेगी। इसके अतिरिक्त कब्ज को दूर करने के लिये उत्तानपादासन, पवनमुक्तासन, पश्चिमोत्तानासन, पादांगुष्ठासन, धनुरासन, हलासन, सर्वांगासन, न्यौली, शीर्षासन आदि आसनों का अभ्यास भी अति लाभप्रद होता है।

## प्रतिशायनाशक प्राणायाम

मल मूत्रादि के वेग रोकने से, अजीर्ण (अपचन)होने से, अधिक बोलने से, क्रोध से, ऋतुओं की विपरीतता से, सिर पर धूप आदि की गर्मी से, अधिक जागने से, अधिक सोने से, वर्षा में भीगने से,

शीत लगने से, ओस में सोने या घूमने से, ब्रह्मचर्य नाश से, भाप, धूआं एवं धूलादि से संचित कफ दूषित होकर प्रतिशाय (जुकाम) को पैदा कर देता है। जिससे मनुष्य को छींके आना, शिर भारासा ज्ञात होना, शरीर में जकड़न, अंगों का दुखना, रोमाञ्च होना, नाक से पानी आना अथवा नितान्त रुक जाना आदि लक्षण प्रकट हो जाते हैं। यह रोग उदरविकार से सम्बन्ध रखता है। जब मनुष्य का प्रथम धातु रस दूषित होकर श्लेष्मा (कफ) का रूप धारण कर लेता है तो सिर में जाकर स्नायुओं का अवरोध कर लेता है; इस का नाम जुकाम है। इसके अतिरिक्त मुंह ढककर खिड़की, द्वार बन्द करके सोने से, अशुद्ध वायु के फेफड़ों में पहुंचने से भी जुकाम हो जाता है। प्राणायाम के अभ्यासी को प्रथम तो जुकाम होता ही नहीं और यदि कभी प्रमादवश हो जावे तो अति शीघ्र समाप्त हो जाता है। इस रोग में भस्त्रिका प्राणायाम परम औषध है। एक शुद्ध वस्त्र से नाक साफ करते जावें। प्राणायाम की उष्णता से सम्पूर्ण संचित कफ पिंघलकर बाहर निकल जावेगा, उदर अग्नि प्रदीप्त होने से कफ बनना बन्द होकर रक्त बनने लगेगा। इस प्रकार एक दिन में ही जुकाम समाप्त हो जावेगा। जुकाम के अन्दर भोजन विष तुल्य होता है। अतः उपवास, जलनेति, उत्तानपादासन, पश्चिमोत्तानासन, हस्तपादांगुष्ठासन, पवनमुक्तासन विशेष लाभदायक सिद्ध होते हैं।

## सिरदर्दनाशक प्राणायाम

सिर दर्द अति कष्टदायक रोग है। इसकी उत्पत्ति के दो मुख्य कारण हैं। प्रथम उदर का विकृत होना, जब उदर में भोजन का परिपाक ठीक प्रकार नहीं होता तो वह दूषित हुआ रस कफ (नजला) रूप में परिवर्तित होकर वायु द्वारा प्रेरित किया हुआ

सिर में जाकर सूक्ष्म नस नाड़ियों का अवरोध कर देता है जिसके कारण सिर भारी, आंखों में पानी आना, अति पीड़ा होना आदि लक्षण पैदा हो जाते हैं। सिर दर्द का दूसरा कारण अतिश्रम चिन्ता-क्रोध-ब्रह्मचर्य नाश, अति जागरण आदि विपरीत आचरण होते हैं। अतिश्रमादि से वात कुपित होकर सिर में अति पीड़ा पैदा कर देती है। शिर दर्द की चिकित्सा के लिये सर्वप्रथम रोग के कारण को दूर करना चाहिये। यदि उदरविकार से सिर दर्द हो तो जुकाम की चिकित्सा में लिखे आसन एवं प्राणायाम करने चाहियें तथा अतिश्रम आदि से होने पर जलनेति, प्रातः नासिका से जलपान एवं शीतली प्राणायाम लाभदायक रहता है।

## श्वास (दमा)

श्वास वा दमा उदर की विकृति से ही होता है। जब किया हुआ भोजन ठीक प्रकार से नहीं पचता तो उदर की उष्णता से ऊपर उठता है, जो कि श्वास प्रणाली में संचित होकर श्वासमार्ग को रोक देता है जिसके कारण हृदय में पीड़ा, उदर में शूल, पेट का फूलना, मुख का फीकापन आदि लक्षण प्रकट होते हैं, आयुर्वेद में इसे महाव्याधि माना है। यह अतिभयंकर रोग है। इस रोग में रेचक-पूरक एवं समवृत्ति प्राणायाम विशेष लाभप्रद हैं। प्राणायाम करते समय अधिक शक्ति न लगाकर थोड़ा-थोड़ा निरन्तर अभ्यास करना चाहिये। इस रोग के लिये प्राणायाम ही सर्वश्रेष्ठ औषधि है। वैद्य डाक्टर आदि भी जब रोगी को अन्तिम अवस्था में देखते हैं तथा सभी औषधियां व्यर्थ हो जाती हैं तो गहरे एवं लम्बे श्वास लेने का ही परामर्श देते हैं जो कि एक प्रकार से प्राणायाम ही है। उदर को ठीक करने के लिये जो आसन हम पूर्व लिख चुके हैं वे इस रोग में भी लाभप्रद हैं।

## निद्रा न आने की चिकित्सा

पेट की कब्जी के कारण, ज्वरादि रोगों से, अधिक मानसिक श्रम चिन्ता से, चाय आदि नशीली चीजों से मनुष्य को निद्रा नहीं आती। जिसके कारण शिर भारी हो जाता है, शिर दर्द, चक्कर आना, अंगों का टूटना, आंखों में जलन, आलस्य आदि विकार उपस्थित हो जाते हैं। अनिद्रा दूर करने के लिये उदर की शुद्धि आवश्यक है। उदर को ठीक करनेवाले आसन उपयोगी हैं। सोते समय पूरक और रेचक करके सारे शरीर को शिथिल कर दें। मन को भृकुटि के मध्य स्थिर कर अन्धकार में विलीन कर दें। इस प्रकार यह रोग दूर हो सकेगा।

इसके अतिरिक्त क्षय (तपेदिक), खांसी, अतिसार (दस्त), मूर्च्छा, रक्तविकार, वातविकार, नेत्रों की दुर्बलता, अजीर्ण, पेट दर्द, अर्श (बवासीर), अपस्मार (मृगी), उन्माद (पागलपन), कफ रोग, कण्ठ रोग आदि की चिकित्सा प्राणायाम एवं आसनों के द्वारा सफलतापूर्वक की जा सकती है जिसे बुद्धिमान् साधक प्राणायाम के तत्त्व को समझकर स्वयं करने में समर्थ हो सकते हैं।

**इति पंचमोऽध्यायः।**

षष्ठ अध्याय

# प्राणायामपूर्वक व्यायाम

वैसे तो प्राणायाम स्वयं ही पूर्ण व्यायाम है। इससे शरीर के प्रत्येक अवयव का श्रम हो जाता है। इसके अतिरिक्त अन्य प्रत्येक व्यायाम के साथ भी प्राणायाम का घनिष्ठ सम्बन्ध है। प्राणायाम के अभाव में व्यायाम अपूर्ण ही नहीं अपितु हानिप्रद भी होता है। इसी कारण व्यायाम के प्रसिद्ध आचार्य प्रो० राममूर्त्ति इस विषय में लिखते हैं—"व्यायाम प्राणायाम के साथ करो, अर्थात् श्वास मुख से न लेकर नाक से लो और पूरक; कुम्भक रेचक करते हुये करो।"

लोग यह समझते हैं कि प्राणायाम तो योग का ही एक अंग है। इसका व्यायाम के साथ कोई सम्बन्ध नहीं। इसी भूल के कारण लोगों को व्यायाम से पूर्ण लाभ नहीं होता। प्राणायाम व्यायाम का प्राण है और इस का हमारे शरीर के साथ सीधा सम्बन्ध है। यह समझ लेना आवश्यक है। इसलिए थोड़ा खोलकर लिखा जाता है।

जब कोई व्यायाम आरम्भ करता है, तो उसके पुट्ठों वा मांसपेशियों में पीड़ा हो जाती है। इसका अधिक अनुभव उस व्यक्ति को होता है, जो प्रतिदिन व्यायाम नहीं करता। किन्तु एक दिन देखा-देखी या किसी के उत्साहित करने पर सौ-पचास बैठकें इकट्ठी ही लगा डालता है अथवा एकाध मील की दौड़ लगा लेता है। इससे उसकी रानें और पिंडलियां अकड़ जाती हैं और भरी-भरी प्रतीत होती हैं। उठने-बैठने में बड़ा कष्ट होता है। क्योंकि

जिन पुट्ठों से कभी कार्य नहीं लिया गया, ऐसे सुख (आराम) में रहनेवाले पुट्ठों के छोटे-छोटे भाग (रेशे) व्यायाम करने से टूट जाते हैं और यह टूटकर शरीर में इकट्ठे हो जाते हैं और इनसे सूजन उत्पन्न होकर कष्ट होता है। किन्तु प्रतिदिन व्यायाम वा परिश्रम के अभ्यास से वे ही भाग (रेशे) सुदृढ़ हो जाते हैं और टूटते नहीं अथवा बहुत कम टूटते हैं। क्योंकि हमारे रक्त में जो प्राणवायु है, वह इन टूटे हुए भागों (रेशों) की जीवनशक्ति (ओक्सीजन) श्वास द्वारा बाहर के शुद्ध वायु से हमारे अन्दर आती रहती है और प्रश्वास द्वारा टूटे हुए व्यर्थ भागों (रेशों) वा रक्त के मल आदि से मिलकर बना हुआ विषैला वायु (कार्बन) बाहर निकल जाता है यही कारण है कि व्यायाम करने के समय श्वास चढ़ जाता है और श्वास-प्रश्वासों की गति बढ़ जाती है। क्योंकि साधारण अवस्था में टूट-फूट कम होती है। इसलिए साधारण श्वास-प्रश्वास से कार्य चल जाता है। किंतु व्यायाम करने से जब टूट-फूट अधिक बढ़ जाती है, तब इसको ठीक करने के लिए अधिक प्राणवायु चाहिए और अधिक प्राणवायु के लिए अधिक श्वास और प्रश्वास की आवश्यकता पड़ती है। इसीलिए व्यायाम के समय अधिक श्वास चढ़ जाते हैं। जब व्यायाम के समय अधिक श्वास चढ़ जाते हैं और प्राणवायु हमारे फेफड़ों में जाता है और रक्त के साथ मिलकर शरीर के कोने-कोने में व्याप्त हो जाता है, तो उस समय यह शरीर की उष्णता को पसीने के द्वारा बाहर निकालता है। इसलिए व्यायाम करने से हमें पसीना आता है। जिस समय हम कोई कठोर व्यायाम करते हैं, तब श्वास प्रश्वास की गति बढ़ जाती है। कार्बन के ओसजन के साथ मिलने से जो रासायनिक क्रिया होती है, उससे शरीर की उष्णता भी बढ़ जाती है। यदि प्राण और अपान की टक्कर वा संघर्ष से उत्पन्न हुई उष्णता को

कम न कर दिया जाए तो ज्वर हो जाए। क्योंकि शरीर की उष्णता बढ़ जाने का ही नाम ज्वर है। इस अधिक बढ़ी हुई उष्णता को हमारा प्राणवायु श्वास प्रश्वास तथा पसीने के द्वारा हमारे शरीर से बाहर निकाल फैंकता है। उष्णकाल में हम जल को ठण्डा रखने के लिए उसे मिट्टी के घड़े में भर देते हैं। ऐसा करने से घड़े के वाह्यभाग पर जो जल आ जाता है, वह उष्णवायु के साथ छूकर वाष्प बन जाता है। वाष्प बनाने के लिए जिस उष्णता की आवश्यकता होती है, उसको घड़े के जल से ले लेता है। इसी प्रकार जब व्यायामादि के कारण हमारे शरीर में उष्णता बढ़ती है, तब घड़े के समान हमारा शरीर भी पसीजने लगता है और पसीने के द्वारा शरीर में बढ़ी हुई उष्णता बाहर निकल जाती है और पसीने के साथ ही अनेक प्रकार के विजातीय मल (विष) जो अनेक प्रकार के रोगों की उत्पत्ति के कारण हैं, सहज में ही जो शरीर से बाहर निकल जाते हैं।

इसलिए वेद भगवान् ने भी व्यायाम को परम आरोग्य का मुख्य साधन माना है—

**विष्कन्धं सर्वा रक्षांसि व्यायामे सहामहे ॥**

(अथर्व० कां ७२, सू० ४. मं० ४)

निर्बल करनेवाले शोषक रोगों को और सब राक्षसों अर्थात् सब रोगकृमियों को हम व्यायाम के द्वारा दवाते हैं वा नष्ट करते हैं।

पाठक ! इतना लिखने से समझ गये होंगे कि श्रम (थकान) को दूर करने के लिए, टूटे हुए पुट्ठों को जोड़ने के लिए अथवा उनमें नवजीवन लाने के लिए और व्यायाम से उत्पन्न हुए विष को

दूर करने के लिए प्राणवायु को प्रविष्ट करना चाहिये। प्राणवायु का अधिक प्रवेश शीघ्र-शीघ्र श्वास लेकर अथवा गहरे श्वास लेकर ही किया जा सकता है। जिस प्रकार नदी का मार्ग भीड़ा (तंग) होने से उसकी धार व गति का वेग बढ़ जाता है उसी प्रकार हमें भी व्यायाम के समय शीघ्र श्वास लेना पड़ता है और हमारा श्वास फूल जाता है। यदि हम चाहते हैं कि हमारा श्वास न फूले, तो हमें गहरे श्वास लेने का स्वभाव डालना चाहिए। गहरा श्वास सारे फेफड़ों में जाता है। प्रायः लोगों को श्वास लेना नहीं आता। उनका थोड़ासा श्वास थोड़ेसे फेफड़ों में जाकर उलटा चला आता है। गहरे श्वास लेने का अभ्यास करना चाहिये जिससे हमारे फेफड़े स्वस्थ और लचकीले हो जायें। व्यायाम में गहरे श्वासों का नाम ही प्राणायाम है। गहरा श्वास लेने के समय हमें मन की शक्ति के द्वारा फेफड़ों के प्रत्येक भाग में वायु पहुंचाने का प्रयत्न करना चाहिए। व्यायाम के समय हमारी नासिका के दोनों छिद्र शुद्ध और खुले हुए होने चाहियें।। आसन, दण्ड, बैठक कोई भी व्यायाम आप करें सदैव प्राणायाम के साथ करें। यही हमारी प्राचीन शैली है। प्राणायाम वा गहरे श्वास लेने के महत्त्व को अब योरोप आदि पाश्चात्य देशों के लोग भी समझने लगे हैं और यही प्राणायाम की विधि (Deep breathing) के नाम से प्रसिद्ध है।

इंगलिस्तान के डाक्टर ऊस्टेस माइल्ज अपनी पुस्तक में श्वास लेने की विधि के विषय में लिखते हैं–

"पूर्ण श्वास लेने की विधि प्राचीन आर्य ग्रन्थों में लिखी है। श्वास सावधानी से लो अर्थात् यदि तुम प्राकृतिक रूप से भलीभांति श्वास लेना नहीं जानते तो अभ्यास करो। श्वास गहरा लेना चाहिए कि सम्पूर्ण फुफ्फुस भर जावें और फिर सम्पूर्ण श्वास

बाहर भी निकालना चाहिए। उत्तमरूप से श्वास लेने का अभ्यास बहुत गुणकारी है और एक ऐसी कला है जिसे मनुष्य को प्रतिक्षण पूर्ण करते रहना है, बुढ़ापे में जाकर इसे छोड़ा नहीं जा सकता। वह इसे मरते दम तक पूरा करता है और लाभ उठा सकता है। सहस्रों मनुष्य ऐसे हैं जो श्वास लेने को ठीक विधि को नहीं जानते। उत्तम प्रकार से एक दो वर्ष श्वास लेने का अनुभव कर लो, फिर तुम्हें स्वयं ज्ञात हो जायेगा कि फुफ्फुस की वायु की मात्रा दुगुनी हो गई है।"

वे आगे लिखते हैं—"उत्तमविधि से श्वास लेना शारीरिक स्वास्थ्य और स्वास्थ्यरक्षा के नियमों के लिए है। इससे स्वास्थ्य बढ़ता है, उत्तमरूप से श्वास लेने से रूप-रंग ठीक हो जाता है और मनुष्य का जीवन सुख-भोगने के योग्य हो जाता है और हार्दिक वा मानसिक विचार उत्तम हो जाते हैं। उत्तमरूप से श्वास लेने से धन और शक्ति व्यर्थ नष्ट नहीं हो पाती। इससे मनुष्य अपने शरीर और मन को वश में कर सकता है।"

वैसे तो कोई भी व्यायाम करें फुफ्फुस का व्यायाम भी साथ ही होता जाता है। क्योंकि सभी व्यायामों में श्वास शीघ्र-शीघ्र आता जाता है, इससे फुफ्फुस खूब बढ़ते और सिकुड़ते हैं। अच्छे से अच्छा वायु रक्त को शुद्ध करता है। रक्त का भ्रमण बढ़ता है और शरीर का मल (मवाद) बाहर निकलता है। कुछ मल तो स्वेद द्वारा निकल जाता है, कुछ व्यायाम की उष्णता से जल जाता है, कुछ रक्त के साथ मिलकर फुफ्फुस में आकर शुद्ध हो जाता है, कुछ श्वास मार्ग से बाहर निकल जाता है, कुछ मल मूत्र के साथ बाहर निकल जाता है। ये सब लाभ व्यायाम से होते हैं। किन्तु

प्राणायाम वा गहरे श्वासों के अभ्यास के द्वारा रक्त और शरीर की शुद्धि और फुफ्फुस का व्यायाम अन्य सभी व्यायामों की अपेक्षा सैकड़ों गुना लाभदायक होता है। इसलिए अन्य धार्मिक नित्यकर्मों के साथ दैनिक प्राणायाम करने की आज्ञा प्राचीन शास्त्रों ने दी है। गहरे श्वासों के अभ्यास का नाम ही प्राणायाम है यह पहले ही बताया जा चुका है। अतः सदैव गहरे श्वास लेवें।

## गहरे श्वास लेने की विधि का अभ्यास

किसी ऐसे शान्त और एकान्त स्थान में जहाँ का वायु शुद्ध और शीतल हो, जिसमें धूल या धुआँ आदि हानिकारक वस्तुएँ न मिली हुई हों, सिद्धासन वा किसी आसन में जिसमें आप सुखपूर्वक बैठ सकते हों, इस प्रकार बैठ जायें कि आपकी छाती, ग्रीवा (गला) और सिर तीनों एक सीध में रहें, मेरुदण्ड (रीढ की हड्डी) भी सीध में रहनी चाहिये। धीरे-धीरे नासिका द्वारा श्वास को बाहर निकालें, जब तक छाती, आमाशय (पेट) रिक्त न हो जायें, श्वास को निन्तर निकालते रहें अर्थात् सारा वायु निकाल देना चाहिये। इस श्वास के बाहर निकालने की क्रिया को रेचक कहते हैं। फिर इसी प्रकार धीरे-धीरे श्वास को भीतर लें और जब तब छाती और आमाशय भली-भान्ति न भर जाए लेते ही रहें; इस श्वास के भरने की क्रिया को पूरक कहते हैं। इस प्रकार आरम्भ-आरम्भ में रेचक और पूरक का अनेक बार अभ्यास करें। जब एक दो मास के अभ्यास के अश्चात् श्वास का निकालना और भरना भलीभान्ति आजावे तभी बाहर वा अन्दर श्वास के रोकने का अभ्यास करना चाहिए।

श्वास के बाहर वा अन्दर रोकने के अभ्यास का नाम ही कुम्भक है। यदि किसी की इच्छा आरभ्भ में ही श्वास के रोकने

की हो तो थोड़ी देर रोकना चाहिए। रोकने का समय धीरे-धीरे बढ़ाना चाहिए; बलपूर्वक रोकने से हानि होती है। अभ्यास से बाहर और भीतर दोनों ओर श्वास के रोकने की अवधि वा (कुम्भक) का समय स्वयमेव बढ़ जाता है। रेचक वा पूरक का अभ्यास सीधे खड़े होकर, लेटकर, चलते हुए अथवा पश्चिमात्तानासन में भी किया जा सकता है। व्यायाम करने से पहले एक दो बार भस्त्रिका प्राणायाम करने से बड़ा लाभ होता है, जिसकी विधि हम पहले चतुर्थाध्याय में लिख चुके हैं। इस प्रकार भस्त्रिका तथा गहरे श्वासों का किया गया यह अभ्यास फेफड़ों को स्वस्थ और लचकीला बना देता है। लचकीले फेफड़ों में श्वास वा प्राण की मात्रा अधिक आती है। जब हम एक बार में अधिक प्राण अन्दर भर लेंगे तो शीघ्र ही दूसरा श्वास लेने की आवश्यकता न होगी। इसी को गहरा वा उत्तम श्वास कहते हैं।

प्राणायामपूर्वक व्यायाम करने का विशद वर्णन ब्रह्मचर्य के साधन चतुर्थ भाग के पृष्ठ ११० से १२५ तक किया गया है। प्रो० राममूर्ति के दण्ड, सपाट बैठक आदि का सचित्र वर्णन वहां कर चुके हैं। दण्ड बैठक कवड्डी, आसन आदि सब प्रकार के व्यायाम रेचक पूरक कुम्भक पूर्वक करने चाहियें। इस प्रकार व्यायाम करने से अत्यधिक सफलता मिलेगी, जहाँ शरीर परिपुष्ट, सुन्दर, तेजस्वी बनेगा वहाँ बुद्धि, मन, मस्तिष्क, अन्तःकरण, इन्द्रियां आदि सभी आंन्तरिक अवयव भी शुद्ध-पवित्र एवं परिपुष्ट बन जावेंगे, जिससे पूर्ण आदर्श ब्रह्मचारी बनने में सफलता मिलेगी। अतः सभी को प्राणायामपूर्वक ही व्यायाम करना उचित है।

**इति षष्ठोऽध्यायः**

# नाथयोग दर्शन एवं साधना का स्वरूप

**डॉ. भारती सिंह***

नाथयोग दर्शन एवं साधना जिसके आदि प्रवर्तक आदिनाथ शिव हैं और जिसके विकास एवं संवर्धन में सर्वश्री मत्स्येन्द्रनाथ, गोरक्षनाथ और जालन्धरनाथ आदि नवनाथों सहित अनेक नाथपंथीसाधकों का उल्लेखनीय योगदान रहा है अपने तत्त्वदर्शन एवं साधना के लिए पूर्ववर्ती सभी वैदिक-अवैदिक, निगमागम परम्पराओं में विकसित योगिक एवं तांत्रिक विचारधाराओं और साधनाओं का समन्वित और संशोधित रूप है[१] जिसे निश्चित रूप से श्री मत्स्येन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथजी ने अलग पहचान और मान्यता के साथ ही व्यापक प्रचार-प्रसार भी दिया। इस प्रकार यह बताने की आवश्यकता नहीं है कि नाथयोगदर्शन एवं साधना के स्वरूप निर्धारण में पूर्ववर्ती औपनिषदिक चिन्तन, पातञ्जल योग दर्शन एवं साधना तथा कश्मीरी योगिनी कौल दर्शन एवं साधना का पर्याप्त प्रभाव और अवदान है। यहाँ हमने नाथ दर्शन एवं साधना के स्वरूप निरूपण के लिए जिन ग्रंथ-रत्नों को प्रधानतया आधारभूत सामग्री के रूप में अपनाया है उनमें 'सिद्धसिद्धान्त पद्धति', 'अमनस्कयोग', 'गोरक्षशतक' और 'योगबीज' आदि शिवावतार योगिराज गोरक्षनाथ की रचनाएँ मानी जाती हैं। इनमें भी 'सिद्धसिद्धान्त पद्धति' के अतिरिक्त गोरक्षनाथ की ही कुछ हिन्दी रचनाओं और मत्स्येन्द्रनाथजी के कौलज्ञाननिर्णय आदि ग्रंथों से भी सामग्री का संकलन किया गया है।

**नाथतत्त्वदर्शन :** परमार्थिक रूप से दृश्यमानप्रपञ्च का-ब्रह्माण्ड और पिण्डों का-कोई अस्तित्व विनाश नहीं होता है क्योंकि परसंवित् रूप परमतत्त्व कार्य-कारण-कर्तृत्व आदि से शून्य, कुल-अकुल संज्ञा से भी परे, सर्वथा अव्यक्त, निरपेक्ष, निरञ्जन, स्वयं और एक एवाद्वितीय रूप में रहता है। समाधि दशा में अनुभवैकगम्य अव्यक्त, अवाङ्मनसगोचर इस परमतत्त्व को किसी देशकाल और भाषा की सीमा में नहीं बाँधा जा सकता अतः यह वस्तुतः अनिर्वाच्य है।[२] इसका स्वरूप-निरूपण करते हुए कहा गया है कि-[४]

**न ब्रह्मा विष्णुरुद्रौ न सुरपतिसुराः नैव पृथ्वी न चापो,**
**नै वाग्निर्नापि वायुर्न च गगनतलं नो दिशो नैव कालः।**
**नो वेदाः नैव यज्ञाः न च रविशशिनौ नो विधिर्नैव कल्पाः,**
**स्वज्योतिः सत्यमेकं जयतितवपदं सच्चिदानन्दमूर्ते।।**

अर्थात् न तो वहाँ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, इन्द्र तथा अन्य देवताओं का कोई पृथक् अस्तित्व है और न पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु एवं आकाश का ही कोई चिह्न है और न काल और दिशाओं की कोई स्थिति है। वेद, यज्ञ, सूर्य, चन्द्र नियम और संसारक आदि भी वहाँ अनुपस्थित है। वहाँ तुम स्वयं को हे सच्चिदानन्दमूर्ति परमात्मा स्वयं को पूर्णशुद्ध स्वयं रूप में प्रकट करते हो। वहाँ केवल तुम्हारा आत्म रूप एकमेवाद्वितीय रूप में आत्मप्रकाशयुक्त चरम सत्ता के रूप में विद्यमान है।

गोरखवाणी में नाथजी ने किसी परमतत्त्व को 'न बस्ती है न शून्य है, न शून्य है न बस्ती है' कहा है। गगन शिखर में एक बालक बोल रहा है उसका नाम कोई कैसे दे सकता है[५] तथा हठयोग प्रदीपिका में भी यही ध्वनि- 'शून्याशून्यविलक्षणं स्फुरति तत् तत्त्वं परं सम्भवम्' के द्वारा प्रकट की गयी है और 'अमनस्कयोग' में भी परम तत्त्व का ब्रह्म संज्ञा से ऐसा ही स्वरूप निरूपण करते हुए उसे भाव-अभाव से विनिर्मुक्त, नाश

---

***प्रवक्ता, प्राचीन इतिहास, दिग्विजयनाथ स्नातकोत्तर महाविद्यालय, गोरखपुर**

और उत्पत्ति से विवर्जित तथा सर्वसंकल्पनातीत पर तत्त्व कहा गया है।[६]

अस्तु, यद्यपि परासंवित, परमतत्त्व परमब्रह्म, अलखनिरञ्जन परम शिव का ऐसा ही विलक्षण पारमार्थिक स्वरूप है तथापि लोक व्यवहार की दृष्टि से नाथ पंथ की परम्परा के अनुसार उस परमतत्त्व से आब्रह्म-स्तम्बपर्यन्त प्रपञ्चात्मक विकास का विचार किया जाता है क्योंकि उस वस्तुतः अनिर्वचनीय विलक्षण और अद्वय परम सत्ता की ऐसी नामरूपहीन व्याख्या सहजबोधगम्य नहीं है और व्यवहार में इसे बोधगम्य बनाने के लिए किसी सोपाधिक रूप में ही कहने की विवशता है। इसलिए ऐसी व्यावहारिक बाध्यता के कारण अव्याख्येय परमसत्ता की भी व्याख्या की जा रही है।[७] तदनुसार जब 'आनीदवातं स्वधया तदेकम्' रूप में न कुल[८] (शिव) था न अकुल[९] (शक्ति) था तब उस समय वह परब्रह्म ही अव्यक्त रूप में होने के कारण नाम रूप विहीन अनामा था।[१०] अनामा इसलिए कि वह परमतत्त्व अनादिसिद्ध एक और अनन्त है-सत्, असत्, और न सत्, नअसत् आदि विविध कोटियों से विलक्षण होने के कारण सिद्धों-नाथयोगियों-के सिद्धान्त में ऐसा ही है।[११] 'एकोऽहं बहुस्याम' की तरह ही जब इस परमतत्त्व-परमशिव-में सिसृक्षा अर्थात् सृष्टि करने की इच्छा मात्र अंकुरित हुई तब इससे इच्छामात्रधर्मा 'निजाशक्ति' बीज में अंकुर के समान उत्पन्न हुई।[१२] यह 'निजा' इसलिए है कि यह परमतत्त्व-परमशिव में सदा निहित एवं एकाकार रहती है और उसकी स्वरूपभूता है अर्थात् उससे भिन्न कुछ नहीं है।[१३] परमशिव में अन्तर्निहित उक्त सिसृक्षा के उन्मुख होने मात्र से उससे 'परमशक्ति', तने की डाल की तरह, उत्पन्न हुई[१४] और फिर 'परमशक्ति' के स्पंद-संक्रियतामात्र-से 'अपराशक्ति' ठीक वैसे ही प्रकट हुई जैसे शाखा से प्रतिशाखा उत्पन्न होती है।[१५] तदनन्तर इस 'अपराशक्ति' से अहन्तामात्र रूप से 'सूक्ष्माशक्ति' उद्‌गत हुई।[१६] फिर उससे वेदनशील-स्वरूपज्ञानकारिणीभूता-'कुण्डलिनी-शक्ति' विकसित हुई।[१७] उपर्युक्त निजा, परा, अपरा, सूक्ष्मा और कुण्डलिनी नामक शक्ति-पञ्चक शिव 'परपिण्ड' की उत्पत्ति में कारण है। इनमें अर्थात् शक्तिपञ्चकों में प्रथम निजाशक्ति के नित्यता, निरञ्जनता, निस्पन्दता, निराभासता और निरुत्थानता नामक पाँच गुण बताये गये हैं।[१८] इसी प्रकार शेष परा, अपरा, सूक्ष्मा और कुण्डलिनी शक्तियों के भी क्रमशः पाँच-पाँच गुण हैं तदनुसार- अस्तिता, अप्रमेयता, अभिन्नता, अनन्तता और अव्यक्तता परा के पाँच गुण; निरंशता, निरंतरता, निश्चलता, निश्चयता और निर्विकल्पता अपरा के पाँच गुण; तथा पूर्णता, प्रतिबिम्बता, प्रबलता, प्रोच्चलता और प्रत्यङ्मुखता सूक्ष्मा शक्ति के पाँच गुण हैं। इस प्रकार शक्ति तत्त्व से पाँच-पाँच गुणों के योग से परपिण्ड की उत्पत्ति हुई।[१९] जैसा कि अन्यत्र भी कहा गया है कि- परमशिव की सिसृक्षा के विकासक्रम में निजापरा, अपरा, सूक्ष्मा और कुण्डलिनी रूप पाँचप्रकारक शक्तिचक्र-क्रम से परपिण्ड 'शिव' की उत्पत्ति हुई।[२०] उपर्युक्त निजा परमशिव में अन्तर्निहित इच्छामात्रधर्मा स्वरूपभूता शिवतत्त्व ही है। इस प्रथमावस्था के नित्यता आदि जो पाँच गुण बताये गये हैं इनमें नित्यता का अर्थ शाश्वतता अर्थात् इस शक्ति का शिव में सदा अभिन्न रूप से उपस्थित रहना है। निरञ्जनता का अर्थ विशुद्धता है। निस्पंदता का अर्थ यह है कि अभी शक्ति के मूल स्वरूप में आन्तरिक परिवर्तन की सक्रिय अंतःप्रेरणा नहीं है और वह पूर्ण शान्त गम्भीर स्थिति में शिव में प्रगाढ़ निद्रा में मग्न है। उपर्युक्त गुणों में जहाँ निराभासता से आशय है कि शक्ति का अभी शिव से भिन्न अस्तित्व नहीं है तथा शिव का स्वरूप उस पर प्रतिबिम्बित नहीं हो रहा है वहीं निरुत्थानता का अर्थ यह है कि वह अभी शिव के पारमार्थिक स्वरूप से भिन्न और जागृत नहीं हुई है। इस अवस्था में शिव शक्ति है तथा शक्ति शिव है यह परमतत्त्व का परासंवित रूप है। जब शिव में अव्यक्त रूप में विद्यमान निजाशक्ति से सिसृक्षा के क्रम में शिव के स्वरूप के अन्तर्गत एक स्पष्ट अंग के रूप में किंचित व्यक्त होने लगती है तब इस स्तर पर इसे पराशक्ति कहा जाता है। इसीलिए इसे उन्मुख्त्व मात्र संज्ञा से

अभिहित किया गया है। वस्तुतः यह शिव की निजाशक्ति का प्रथम सूक्ष्म उद्घाटन है। निरुत्थान दशा से शक्ति की यह पहली उत्थान दशा है। इसके अस्तिता आदि जो पाँच गुण बताये गये हैं उनमें अस्तिता से आशय यह है कि आत्मप्रकटीकरण के पूर्व पराशक्ति निजाशक्ति की भाँति शिव से पूर्णतदाकार थी। इसका दूसरा गुण अप्रमेयत्व इस बात का द्योतक है कि समस्त प्रापञ्चिक नियमों, कालदिक् आदि की व्यवस्था की जननी होने से उसके स्वभाव की थाह नहीं पायी जा सकती। तीसरा गुण अभिन्नता इस तथ्य का व्यंजक है कि उसके अन्दर या बाहर कोई ऐसी वस्तु नहीं है जिससे यह एक स्वतंत्र इकाई के रूप में पृथक् ठहरायी जा सके। चौथा गुण अनन्तता इस शक्ति की असीमता का वाचक है। यद्यपि यह अभी शिव के पारमार्थिक स्वरूप से अभिन्न है तथापि स्वयं में काल-दिक् आदि अनन्त व्यावहारिक अभिव्यक्तियों का अक्षय भण्डार धारण किये रहती है। इसके पाँचवें गुण अव्यक्तता से यह व्यक्त होता है कि शक्ति का अनन्त भण्डार जो शाश्वत रूप से उसमें उपस्थित है अभी पूर्णतया अभिव्यक्त नहीं हुआ है। तीसरे स्तर पर परशक्ति के अनन्त पारमार्थिक अन्तःकरण में किसी प्रकार का स्पन्दन अथवा आन्तरिक हलचल हुई जिसे अपराशक्ति कहा गया है। इसके स्फूरता आदि जो पाँच गुण बताये गये हैं इनका निरूपण सूक्ष्मता के कारण कठिन है। स्फूरता का अर्थ है कि शक्ति अब शिव की चेतना के समक्ष अधिक व्यक्त रूप में है। स्फुरता और स्फुटता इसके आगे की स्थितियाँ हैं और स्फुरता तथा स्फुटता क्रमशः अपने आन्तरिक महिमाओं को व्यावहारिक स्तर पर शनैः-शनैः प्रकट करने का बोधक है। अभिव्यक्ति की चतुर्थ अवस्था में शिव की सक्रिय चेतना में एक शुद्ध अहम् का भाव प्रकट होता है। इसे ही सूक्ष्माशक्ति कहा गया है। इस स्थिति में भी शिव एक और अद्वितीय हैं यद्यपि वे एक सगुण ईश्वर का रूप धारण कर लेते हैं तथापि अभी तक उनकी आत्मचेतना में कोई भेद या सापेक्ष्यता नहीं है। इसके जो निरंशता आदि पाँच गुण बताये गये हैं उनमें निरंशता का तात्पर्य द्वैत या अनेकता या सापेक्षिकता न होना है, निरंतरता का तात्पर्य अहम चेतना में कोई क्रम भंग या व्यवधान न होना है, निश्चलता से तात्पर्य चेतना के इस स्तर पर प्रसार या संकोच का न होना है, निश्चयता का अर्थ अनिश्चितता का न होना तथा निर्विकल्तता का अर्थ शुद्ध सर्वज्ञता है। शक्ति की पाँचवीं अवस्था कुण्डलिनी में शिव के आत्मचेतन व्यक्तित्व में एक विशिष्ट मानसिक शक्ति का रूप ज्ञान, अनुभव तथा इच्छा की प्रक्रियाएँ उत्पन्न करने के लिए उनके विषयों के उद्भव के पूर्व ही धारण कर लेती है। इसके पूर्णता आदि जो पाँच गुण बताये गये हैं उनमें पूर्णता न्यूनभावविहीनता और सर्वश्रेय उद्बोधकता को प्रकट करती है। प्रतिबिम्बिता का अर्थ है कि शक्ति की यह स्थिति एक दर्पण है जिस पर शिव के पारमार्थिक स्वरूप का, भौतिक-जैविक-मानसिक-बौद्धिक नानारूपों में प्रतिबिम्ब पड़ता है। प्रबलता का अर्थ है सर्वशक्तिमत्ता; प्रोच्चलता का अर्थ किसी ने सदा ऊर्ध्वगामिता बताया है[२१] तो किसी ने इसे आत्मरूपान्तरण, आत्मप्रसारण, आत्मगुणन और साथ ही आत्मसमायोजन का छिपा हुआ गुण कहा है।[२२] वेदनशीलता कुण्डलिनी के प्रत्यङ्गमुखता नामक गुण का अर्थ है कि संसार का सृजन, पालन और संहार करते हुए भी सर्वदा उसका मुख परमात्मा शिव की ओर ही रहता है।

इस प्रकार परपिण्ड शिव की कारणीभूत शक्तिपञ्चक को बताकर अनादि अकारणपिण्ड का भी पाँच कारण बताया गया है जो इस प्रकार है- अपरंपर, परंपद शून्य निरञ्जन और परमात्मा।[२३] इसमें अपरंपर से स्फुरता मात्र, परंपद से भावना मात्र, शून्य से सत्ता मात्र, निरञ्जन से साक्षात्कार मात्र और परमात्मा से परमात्मा की उत्पत्ति कही गयी है[२४] तथा इनमें से प्रत्येक की क्रमशः पाँच-पाँच गुण- अकलंकत्व, अनुपमत्व, अपारत्व, अमूर्तत्व और अनुदयत्व (अपरंपर के पाँच गुण); निश्कलत्व, अनुतरत्व, असंख्यत्व और अनाराध्यत्व (परंपद के पाँच गुण); लीनता, पूर्णता, उन्मनी, लोलता और मूर्छता (शून्य के पाँच गुण); सत्यता, सहजता, समरसता,

सावधानता और सर्वगतता (निरञ्जन के पाँच गुण); अक्षयता, अभेद्यता, अच्छेद्यता, अदाह्यता और अविनाशिता (परमात्मा के पाँच गुण) बताये गये हैं।[२५] इस प्रकार अनादि पिण्ड की उत्पत्ति का निरूपण करते हुए आद्यपिण्ड के उत्पत्ति क्रम में नाथ मत में यह बताया गया है कि कारणीभूत अनादिपिण्ड से परमानंद, परमानंद से प्रबोध, प्रबोध से चिदुदय, चिदुदय से प्रकाश और प्रकाश से सोऽहंभाव का विकास होता है।[२६] इन पाँचों में स्पन्द, हर्ष, उत्साह, निष्पंद और नित्यसुखत्व रूप पाँच गुण परमानन्द के हैं। उदय, उल्लास, अवभास, विकास और प्रभा नामक पाँच गुण प्रबोध के हैं। सद्भाव, विचार, कर्तृत्व, ज्ञातृत्व और स्वतंत्रता ये पाँच गुण चिदुदय के हैं। निर्विकारता, निष्कलता, निर्विकल्पता, समता और विश्रान्ति ये पाँच गुण प्रकाश के हैं तथा अहंता, अखण्डऐश्वर्य, स्वात्मा, विश्वानुभव सामर्थ्य और सर्वज्ञता ये पाँच गुण सोऽहंभाव के हैं।[२७] इनके पंचीकरण से उपर्युक्त २५ गुणों वाला आद्यपिण्ड उत्पन्न होता है।

आद्यपिण्ड से महाकाश, महाकाश से महावायु, महावायु से महातेज, महातेज से महासलिल और फिर महासलिल से महापृथ्वी रूप महासाकारपिण्ड की उत्पत्ति होती है।[२८] इनमें क्रमशः अवकाश, अच्छिद्रता, अस्पृश्यता, नीलवर्णता तथा शब्दवत्ता महाकाश के; संचार, चलन, स्पर्श, शोषण और धूम्रवर्णता महावायु के; दाहकता, पाचकता, ऊष्णता, प्रकाशत्व और रक्तवर्णता महातेज के; प्रवाह, तृप्तिकारकता, द्रवता, रसता और श्वेतवर्णता महासलिल के; महापृथ्वी के पाँच-पाँच गुण हैं अर्थात् कुल २५ गुण हैं।[२९] इस विकास में महासाकारपिण्ड की आठ मूर्तियाँ बतायी गयी हैं। ये आठों मूर्तियाँ शिव ही हैं। इनके नाम इस प्रकार हैं- शिव, शिव से भैरव, भैरव से श्रीकंठ, श्रीकंठ से सदाशिव, सदाशिव से ईश्वर, ईश्वर से रुद्र, रुद्र से विष्णु और विष्णु से ब्रह्मा।[३०] तदनन्तर ब्रह्मा से- उनके अवलोकन मात्र से, नर-नारी रूप प्रकृतिपिण्ड-भौतिकपिण्ड की उत्पत्ति हुई है। भूमि आदि स्थूलपंचभूतों से तद्तद्भूतों के पाँच-पाँच गुणों से युक्त २५ गुणों वाला भौतिक शरीर बनता है।[३१] यहाँ चित्त, मन, बुद्धि, अहंकार, और चैतन्य इन पाँच को अन्तःकरण कहा गया है[३२] तथा उनके अलग-अलग गुण भी बताये गये हैं।[३३] इसी क्रम में तीन गुणों के साथ काल और जीव के भी पाँच-पाँच गुण बताये गये हैं।[३४]

इस प्रकार यह भौतिक जगत्- दृश्यमान ब्रह्माण्ड और पिण्ड-शिव और उनकी स्वरूपभूता अन्तर्निहित शक्ति का ही चिद्विलास है। अपनी अनन्त शक्ति से युक्त शिव तात्त्विक रूप में अपने पूर्ण आनन्दमय, अपरिवर्तनीय स्वरूप में रहते हुए भी विलास रूप में अपने को विभिन्न रूपों में प्रकट करते भोग और भाग्य, स्रष्टा और सृष्टि, आधार और आधेय, आत्मा और शरीर, आत्मा और उसकी अभिव्यक्तियाँ आदि दोहरे रूपों में भासित होते हैं। वह कभी शक्ति को नहीं त्यागते और उनकी शक्ति कभी उनको नहीं छोड़ती। इस प्रकार शिव यद्यपि अपनी शक्ति के द्वारा शाश्वत रूप से अपने को समस्त रूपाकारों में व्यक्त करते हैं तथापि वह अनादिकाल से आत्मस्वरूप में अद्वैत, परिवर्तनरहित अभेदसत्ता निर्गुण ब्रह्म के रूप में रहते हैं।[३५] वह शक्ति जो प्रापञ्चिक द्वैतताओं का आधार, कारण और पोषक है जब अपने मूलस्वतः प्रकाश शिव के पारमार्थिक स्वरूप में विराजती है तब शिव से पूर्ण तदाकार हो जाती है। इस प्रकार वह शिव के कुल (जागतिक) और अकुल (पारमार्थिक) दोनों रूपों का सामंजस्य और एकता प्रदर्शित करने वाली है।[३६]

उक्त विवेचन से यह विदित होता है कि नाथपंथीदर्शन सत्कार्यवादी है इसकी धारणा है कि कार्यरूप जगत् अपने वास्तविक उत्पत्ति के पूर्व अव्यक्त रूप में तथा उपादान कारण में उपस्थित रहता है। वे मानते हैं कि सक्रिय रूप में शिव या परमात्मा की आध्यात्मिक शक्ति ही इस सृष्टि प्रक्रिया में उपादान और निमित्त कारण भी है। यहाँ संक्षेप में एक वाक्य में सिद्धान्त निरूपित करते हुए सिद्धसिद्धान्त पद्धति में कहा गया है कि -

'परापरविमर्शरूपिणी संवित् नानाशक्तिरूपेण निखिलपिण्डाधारत्वेन वर्ततेइतिसिद्धान्तः'[३७] अब तक निरूपित दार्शनिक विवेचन को सिद्धसिद्धान्त पद्धति के दो संक्षिप्त उद्धरणों से अच्छी तरह समझा जा सकता है। कहा गया है- 'अतएव एकाकारः अनंतशक्तिमान् निजानंदतया अवस्थितः अपि नानाकारत्वेन विलसन स्वप्रतिस्ठाम स्वयमेव भजति इति व्यवहारः अलुप्तशक्तिमान् नित्यम् सर्वाकारतया स्फुरन् पुनः स्वैनरूपेण एकएवावशिष्यते' (सि.सि.प. ४/१२) तथा 'सैवशक्तिःयदा सहजेन स्वस्मिन् उन्मीलिन्याम् निरोत्थानदशायाम् वर्तते तदा शिवः स एव भवति। अतएव कुलाकुलस्वरूपा सामरस्य निजभूमिका निगद्यते।'(सि.सि.प. ४/१२)

अतः परपिण्ड से प्रकृतिपिण्ड तक अव्यक्त परमशिव की ब्रह्माण्ड पिण्ड से व्यष्टि पिण्ड के रूप में उनकी व्यक्ति तक का वर्णन नाथदर्शन का अपना वैशिष्ट्य है। जैसा कि गोरक्षदर्शन के प्रसिद्ध विद्वान अक्षय कुमार बनर्जी ने बताया है[३८] पिण्ड शब्द को कुछ विशेष महत्त्व दिया गया है। गोरक्षनाथ ने इसका प्रयोग विभिन्न संदर्भो। में किया है इससे अभिप्राय अस्तित्व के सभी स्तरों में अनेकता में एकता के सत्य पर बल देना प्रतीत होता है।

अस्तु, महासाकारपिण्ड शिव की अष्टमूर्तियों के रूप में भैरव से ब्रह्मा तक जिन मूर्तियों का वर्णन है वे ब्रह्माण्ड के विभिन्न कार्यों- सृजन, पालन और संहरण के लिए हैं। ये सभी अलग-अलग नामों के बावजूद शिव ही हैं क्योंकि ये उन्हीं की तद्तद् अभिव्यक्तियाँ हैं। शिव के इस महासाकार पिण्ड- ब्रह्माण्ड शरीर से विभिन्न लोकों का विकास हुआ है। इसे निरूपित करते हुए अक्षय कुमार बनर्जी ने यह बताया है कि शिव की प्रथम विशिष्ट दिव्य आत्माभिव्यक्ति जड़-जगत् के रूप में है जो प्राकृतिक नियमों से शासित होता है। दूसरी अभिव्यक्ति जीवन और प्राण शक्तियों का लोक है जो जैविक नियमों अथवा प्राण के नियमों से शासित होता है। तीसरी अभिव्यक्ति मनोजगत् रूप में है। जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति मनस् की दशाएँ हैं- प्रेम, घृणा, दया, क्रूरता, काम-क्रोध, लोभ और महत्त्वाकांक्षा आदि मनोजगत् के प्रपञ्च हैं और ये साधारणतया अधिक विकसित और अधिक सजीव भौतिक शरीरों में विशेषतः स्नायुमण्डल और मस्तिष्क में अनुभव किये जाते हैं।

शिवशक्तिमय विकास की चौथी अभिव्यक्ति बुद्धि है जिसे उच्चतर मनस् कहा जा सकता है। यह मुख्यतः अध्यवसाय या सत्य निश्चय के रूप में है। पाँचवीं अभिव्यक्ति धर्म जगत् के रूप में है जिसका अनिवार्यतः अर्थ है एक नैतिक व्यवस्था। विराट ब्रह्माण्ड की छठवीं अभिव्यक्ति रसजगत् के रूप में है जो सौन्दर्यात्मक व्यवस्था है। समस्त ब्रह्माण्ड शरीर में रस व्याप्त है आश्चर्यजनक रूप से परस्पर सम्बन्धित जड़जीवन, मनस् और बुद्धिजगत् ये समस्त सम्पूर्ण व्यवस्था के सौन्दर्य से गर्भित हैं और वे सब इस ब्रह्माण्ड शरीर में शिवशक्ति के चिद्विलासी आत्मप्रकटीकरण के सौन्दर्य में अपनी निर्धारित भूमिकाएँ निभाकर पूर्णतया प्रकट करते हैं। महासाकारपिण्ड की सातवीं अभिव्यक्ति आनन्द जगत् है। ब्रह्माण्ड व्यवस्था का यह आनन्दरूप तत्त्वज्ञानालोकित आध्यात्मिक चेतना के समक्ष प्रकट होता है। भौतिक ब्रह्माण्ड के समस्त निर्माणकारी तत्त्व जिन्हें योगियों द्वारा महाभूत या महातत्त्व कहा गया है आनन्द के आत्माकार है। समस्त पुद्गल और प्राण तथा मनस् और बुद्धि जो इस ब्रह्माण्ड शरीर में विकसित हुए हैं इस आनन्द की आत्माभिव्यक्ति के रूप में हैं। इन्द्रियों एवं सौन्दर्यानुभूतियाँ ये सभी परमात्मा के आनन्द से विकसित हुई हैं तथा आनन्द इन सबमें परिव्याप्त है।[३९]

नाथयोगदर्शन के सन्दर्भ में लोकप्रसिद्ध १४ भुवनों के अतिरिक्त विष्णुलोक, रुद्रलोक, ईश्वरलोक, नीलकंठलोक, शिवलोक, भैरवलोक, अनादिलोक, कुललोक, अकुललोक, परापरलोक तथा शक्तिलोक का भी वर्णन है। किन्तु यह वर्णन भी उपलक्षण मात्र है। ब्रह्माण्ड की यह इयत्ता नहीं है। व्यष्टिपिण्ड (वैयक्तिक शरीर) का समष्टिपिण्ड (ब्रह्माण्ड शरीर) से समरसकरण नाथयोगी सम्प्रदाय द्वारा प्रचारित एक महान आदर्श है जिसके

द्वारा वे यह अनुभव कराना चाहते हैं जो ब्रह्माण्ड में है वही पिण्ड में भी है और हम इस प्रकार महाशक्ति की महिमा के समान रूप से भागीदार हैं। नाथयोग में प्रकृतिपिण्ड को नर-नारी के रूप में द्विधा विभक्त बतलाया गया है। ये सब अन्तिम रूप में शिव के ब्रह्माण्ड शरीर की वैयक्तिक अभिव्यक्तियाँ हैं और इस प्रकार मूल रूप से उनसे अभिन्न हैं। यहाँ इस सन्दर्भ में तीन बातें अवधेय हैं- एक यह कि शास्त्रों में जो ८४ लाख जीव योनियाँ बतलायी गयी हैं उनमें मानव योनि सर्वाधिक व्यवस्थित है। इसमें भौतिक, जैविक, मानसिक और बौद्धिक समस्त अंग समानुपात में परस्पर सहयोगी रूप में विकसित हैं। इस प्रकार व्यष्टि के रूप में मनुष्य को अपनी श्रेष्ठ शरीर रचना के कारण विभिन्न लोकों में निवास करने तथा विभिन्न अस्तित्व और अनुभव स्तरों में भाग लेने का असाधारण अवसर प्राप्त है। दूसरी बात यह कि नाथयोग एवं दर्शन में वैयक्तिक मानव शरीर को शिवशक्ति जो अपनी ब्रह्माण्ड शरीर का लघुरूप ही माना जाता है।[४०] तीसरी बात यह कि दिव्यशक्ति जो अपनी ब्रह्माण्डरूपा आत्माभिव्यक्ति की परिक्रिया में पूर्णएकत्व एवं आनन्द के उच्चतम पारमार्थिक आध्यात्मिक स्तर से शनैः-शनैः अनन्त अपूर्णताओं के निम्नतम प्रापञ्चिक भौतिक स्तर पर उतर आती है वह पुनः मानव शरीर के ही अन्तर्गत उसी के माध्यम से योगादि के बल से अपने पारमार्थिक आध्यात्मिक स्तर पर पहुँचकर शिव से पूर्णरूपेण आनन्दमय एकत्व प्राप्त कर लेती है।[४१]

परपिण्ड से लेकर गर्भपिण्ड की उत्पत्ति तक का विवरण देने के साथ ही नाथयोग में पिण्ड पर भी गम्भीर रूप से विचार किया गया है। तदनुसार पिण्ड में आधार आदि नव चक्र हैं;[४२] अनेक स्थलों पर नाथयोग ग्रंथों में केवल षट्चक्रों का ही उल्लेख मिलता है। मूलाधार-अपानस्थान में ब्रह्मचक्र है। यह त्रिधावर्त और भगमण्डलाकार है। यहाँ पावकाकारशक्ति का ध्यान किया जाता है यही कामरूपपीठ चक्र है। इसके मध्य में पश्चिमाभिमुख प्रवालमणि के अंकुर के सदृश लिंग है उसका ध्यान करना चाहिए। यहीं उड्यानपीठ भी है जिसमें ध्यान से जगत् का आकर्षण होता है।[४३] तीसरा नाभि चक्र है यह पंचावर्त और सर्प के समान कुण्डलाकार है इसके बीच में करोड़ बालसूर्यों के समान कुण्डलिनी शक्ति का ध्यान करना चाहिए। यह मध्यमाशक्ति है और सब प्रकार की सिद्धियाँ देती है।[४४] इसके पश्चात चौथा हृदय चक्र है जो अष्टदलकमल से युक्त और अधोमुख है।[४५] पाँचवाँ कंठ चक्र है जो चार अंगुल का है। इसके वामभाग में चन्द्रनाड़ी इड़ा है, दक्षिण भाग में सूर्यनाड़ी पिंगला है और दोनों के मध्य में श्वेतवर्णा सुषुम्ना का ध्यान करना चाहिए।[४६] छठाँ तालु चक्र है इसमें अमृत धारा का प्रवाह है। यहाँ शून्य का ध्यान करने से चित्त का लय होता है।[४७] सातवाँ भ्रू-चक्र है जिसे आज्ञा-चक्र भी कहते हैं। यहाँ दीपशिखाकार ज्ञाननेत्र का ध्यान करना चाहिए, इससे वाक्सिद्धि होती है।[४८] आठवाँ ब्रह्मरंध्र-स्थान में निर्वाण-चक्र है जो सुई की नोक के समान सूक्ष्म और तीक्ष्ण ह[४९] जो १६ कमलदलों का और ऊर्ध्वमुख है यही सर्वसिद्धिदायक पूर्णपीठ है।[५०] नवचक्रों के बाद षोडश आधारों का वर्णन मिलता है जिनके नाम क्रमशः इस प्रकार हैं- १.पादाङ्गुष्ठाधार, २.मूलाधार, ३.गुदाधार, ४.मेढ्राधार, ५.उड्डयनाधार, ६.नाभ्याधार, ७.हृदयाधार, ८.कंठाधार, ९.घंटिकाधार, १०.ताल्वाधार, ११.जिह्वाधार, १२.भ्रूमध्याधार, १३.नासाधार, १४.नासामूल, १५.ललाटाधार, १६.ब्रह्मरंध्राधार। इन आधारों का विशेष वर्णन आकर ग्रंथों में द्रष्टव्य है।

पिण्ड विचार में चक्र और आधार के वर्णन के साथ ही तीन लक्ष्यों और पाँच व्योमों (आकाशों) का विचार मिलता है। तदनुसार अन्तः, बहिः और मध्य भेद से लक्ष्य तीन हैं और आकाश, पराकाश, महाकाश, तत्त्वाकाश तथा सूर्याकाश नाम से पाँच व्योमों का वर्णन है। इनके भी विशेष विवरण मूल ग्रंथों में ही द्रष्टव्य है। वैसे नाथयोग में इनके सम्यक् ज्ञान का बड़ा महत्त्व है। गोरक्षशतक में कहा गया है कि पाँच आकाशों को जो नहीं

जानता है वह भला सिद्धि कैसे पा सकता?[५१] अस्तु, परपिण्ड तक शिव की विभिन्न अभिव्यक्तियों का नाथयोग तत्त्व दर्शन के अनुसार वर्णन करने के पश्चात नाथपंथी साधना का वर्णन भी आवश्यक है। यद्यपि सिद्धसिद्धान्त पद्धति जैसे सिद्धान्त ग्रंथ में पातञ्जलयोग के समान ही अष्टांगयोग का वर्णन है किन्तु षडंगयोग का भी कई नाथग्रंथों में उल्लेख मिलाता है[५२] जिनका निरूपण करने के पूर्व मत्स्येन्द्रनाथ और गोरक्षनाथ द्वारा वर्णित परपिण्ड से व्यष्टिपिण्ड तक का एक वृक्ष प्रस्तुत करना विषयवस्तु को सुबोध बनाने की दृष्टि से उपयुक्त होगा।

नाथयोग-साधनाः नाथयोग-साधना, अष्टांगयोग-साधना ही है। कुछ सिद्धान्त ग्रंथों में अष्टांगयोग के स्थान पर षडंगयोग की ही चर्चा मिलती है। इसमें प्रारम्भ के दो अंग यम-नियम उल्लिखित नहीं होते किन्तु इनकी अनिवार्यता साधना में अष्टांगयोग जैसी ही है। वस्तुतः यम और नियम योगसाधना के प्रारम्भिक आधारभूत सोपान हैं जिनके अभ्यास के बिना आगे के सोपानों पर आहोरण सामान्य साधकों के लिए सम्भव नहीं है। इसलिए अनुल्लेख के कारण इनको महत्त्वहीन नहीं समझना चाहिए। यद्यपि नाथयोगी भी अष्टांग या षडंगयोग साधना करते हैं तथापि इनकी पहचान योगसाधना के एक विशिष्ट प्रकार के हठयोग से बद्धमूल है। इसीलिए नाथयोगी को हठयोगी भी प्रायः कहा जाता है। शास्त्र ग्रंथों में दो प्रकार के हठयोग की चर्चा मिलती है। एक हठयोग गोरक्षनाथ से पूर्ववर्ती है जिसके उपदेश का श्रेय मृकण्डुपुत्रादि को दिया गया है। हठयोग की दूसरी धारा नाथयोगियों द्वारा प्रवर्तित है जिसके प्रतिष्ठापक परमाचार्य के रूप में शिवावतार महायोगी गोरक्षनाथजी का नाम लिया जाता है।[५३]

हठयोग साधारणतया प्राणनिरोध प्रधान साधना है।[५४] सिद्धसिद्धान्त पद्धति में बताया गया है कि हठ इस दो अक्षर वाले शब्द में प्रथम 'ह' वर्ण सूर्य का वाचक है और दूसरा 'ठ' चन्द्र का वाचक है। इस प्रकार सूर्य और चन्द्र के योग को ही हठयोग कहते हैं।[५५] हठयोग के एक अन्य सम्मान्य आचार्य ब्रह्मानन्द के अनुसार उपर्युक्त सूर्य से तात्पर्य प्राणवायु का है और चन्द्र से अपानवायु का। अर्थात् प्राण और अपान वायु का निरोध रूप योग ही हठयोग है।[५६] हठयोग का एक अन्य अर्थ भी मिलता है। तदुनसार सूर्य इड़ानाड़ी को कहते हैं और चन्द्र पिंगलानाड़ी को तथा इड़ा और पिंगला नाड़ियों को रोककर सुषुम्ना मार्ग से प्राणवायु का संचारण हठ योग है।[५७] प्राणतोषिणी ग्रंथ में बताया गया है कि इड़ा और पिंगला नाड़ियों को रोककर सुषुम्ना मार्ग से प्राणवायु का संचारण हठ-सिद्धि देने वाला है।[५८] हठयोग का सबसे प्राचीन उल्लेख बौद्ध तांत्रिकों के गुह्य समाजतंत्र में मिलता है।

आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने इसका उल्लेख करते हुए बताया है कि बोधि-प्राप्ति की जो विधि बतायी गयी है उसका अभ्यास करने पर भी जब सिद्धि न प्राप्त हो तब हठयोग का आश्रय लेना चाहिए।[५९] आचार्य द्विवेदी ने हठ के और भी कई अर्थ निर्दिष्ट किये हैं। योगस्वरोदय में हठ के दो भेद बताये गये हैं। प्रथम भेद में आसन, प्राणायाम तथा धौति आदि षट्कर्म का विधान है। इनके अभ्यास से नाड़ियाँ शुद्ध होती हैं। शुद्ध नाड़ियों में पूरित वायु साधना में मन को निश्चल करता है जिससे अभीष्ट सिद्धि होती है। दूसरे भेद के अनुसार नासिका के अग्र भाग में दृष्टि टिकाकर आकाश में कोटि सूर्य के प्रकाश का स्मरण करना चाहिए और श्वेत रक्त पीत तथा कृष्ण रंगों का ध्यान करना चाहिए। ऐसा करने से साधक चिरायु होता है और हठात् ज्योतिर्मय होकर चित्स्वरूप हो जाता है। इस योग को इसीलिए हठयोग कहा जाता है जो सिद्धसेवित मार्ग है।[६०] आचार्य द्विवेदी ने नाथयोग साधना के प्रसंग में बताया है कि मेरुदण्ड जहाँ सीधे जाकर वायु और उपस्थ के मध्य भाग में मिलता है वहाँ एक स्वयंभूलिंग है जो एक त्रिकोण चक्र में स्थित है इसे अग्निचक्र कहते हैं। इसी त्रिकोण या अग्निचक्र में स्थित स्वयंभूलिंग को साढ़े तीन वलयों में लपेटकर सर्पिणी की भाँति कुण्डलिनी अवस्थित है। यह कुण्डलिनी ब्रह्मद्वार को अवरुद्धकर सोयी हुई है इसे जगाकर शिव से समरस कराना योगी का लक्ष्य है। यह लक्ष्य अन्य साधना-विधियों से भी प्राप्त किया जा सकता है। किन्तु चाबी से जिस प्रकार हठात् ताला खुल जाता है उसी प्रकार कुण्डलिनी के उद्बोधन से हठात् मोक्षद्वार भी अनायास खुल जाता है। हठात् मोक्षद्वार खोलने की यह विधि ही हठयोग है[६१] ऐसा गोरक्षशतक में भी कहा गया है। उपर्युक्त विवेचन से नाथयोग साधना में हठयोग का महत्त्वपूर्ण साधना मार्ग होने का ज्ञान होता है। यद्यपि कुछ सिद्धान्त-ग्रंथों

